म० गोर्की

# माँ

उपन्यास
दो भागों में

Presented to Smt. Rajni Varma

विदेशी भाषा प्रकाशन गृह
मास्को



१

मज़दूरों की बस्ती के गंदे और घुटे हुए वातावरण में रोज़ फ़ैक्टरी के भोंपू का कांपता हुआ कर्कश स्वर गूंज उठता और उसके आवाहन पर छोटे-छोटे मटीले घरों से उदास लोग सहमे लए कीड़ों की तरह बिलबिलाते हुए निकल पड़ते; उनकी नींद भी पूरी न हो पती थी कि उनके थके हुए अंगों को कुछ आराम मिल जाये। सरदी और अंधेरे में वे कच्ची सड़क को पार करते हुए फ़ैक्टरी की ऊंची-सी पत्थर की इमारत की तरफ़ चल पड़ते, जो बड़े निर्मम तथा निश्चिन्त भाव से उनकी प्रतीक्षा करती रहती थी और जिस-की तेल से चिकनाई हुई दरजनों आँखें सड़क पर प्रकाश करती थीं। उनके पैरों के नीचे कीचड़ की छप-छप होती थी। वे अलसाई हुई आवाज़ में चिल्लाते और हवा में उनकी गंदी गालियां गूंज उठतीं और दूसरी आवाज़ें — मशीनों की गड़गड़ाहट और भोंपू की सी-सी की आवाज़ — हवा में तैरती हुई आकर इन आवाज़ों में मिल जातीं।

ऊंची-ऊंची काली चिमनियां, जो बहुत कठोर और निराशापूर्ण मालूम होती थीं, बस्ती के ऊपर मोटे-मोटे मुगदरों की तरह अपना मस्तक ऊंचा किये खड़ी रहती थीं।

शाम को जब डूबते हुए सूरज का थका-थका प्रतिबिम्ब घरों की खिड़कियों में दिखायी देता तो फ़ैक्टरी इन लोगों को अपने पाषाण-उदर से उगल देती, मानो वे धातु साफ़ करने के बाद बचा हुआ कचरा हों और वे फिर सड़क पर चल पड़ते... गंदे, चेहरे पर कालिख, भूखे, दांत चमकते हुए और शरीर से मशीन के तेल की दुर्गंध आती हुई। इस समय उनके स्वर में उत्साह होता था, उल्लास होता था क्योंकि एक दिन का काम और ख़त्म हो चुका था और घर पर रात का खाना और विश्राम उनकी बाट जोह रहा था।

दिन को फ़ैक्टरी ने निगल लिया था; उसकी मशीनों ने जी भरकर मज़दूरों की शक्ति को चूस लिया था। दिन का अन्त हो गया था; उसका एक चिन्ह भी बाक़ी नहीं रहा था और मनुष्य अपनी क़ब्र के एक क़दम और निकट पहुंचा गया था। परन्तु इस समय वह विश्राम की, और धुएं से घुटे हुए शराबख़ाने की सुखद कल्पना कर रहा था और उसे संतोष था।

इतवार को और छुट्टी के दिन लोग दस बजे तक सोते थे और फिर शरीफ़ विवाहित लोग अपने सबसे अच्छे कपड़े पहनकर गिरजाघर जाते थे और नौजवानों को धर्म के प्रति उनकी उदासीनता के लिए डांटते-फटकारते थे। गिरजे से लौटकर वे घर आते, 'पिरोगी'* खाते और फिर शाम तक सोते।

---

* 'पिरोगी' — एक प्रकार का केक

बरसों की संचित थकान के कारण उनकी भूख मर जाती थी इसलिए शराब पीकर वे अपनी भूख बढ़ाते, तेज़ वोदका के घूंटों से अपने पेट की आग को उकसाते।

शाम को वे सड़कों पर घूमते-फिरते। जिनके पास बर्फ़ से बचाव वाले बालदार जूते होते, वे ज़मीन सूखी होने पर भी उन्हें पहनते और जिनके पास छतरियां होतीं, वे आसमान खुला होने पर भी उन्हें लेकर चलते।

दोस्तों से मिलते तो फ़ैक्टरी की, मशीनों की और अपने फ़ोरमैन की बात करते; वे कभी न तो ऐसी चीज़ के बारे में सोचते थे और न बात ही करते थे जिसका संबंध उनके काम से न हो। उनके जीवन के नीरस प्रवाह में कभी-कभी इक्का-दुक्का भटकते हुए विचारों की मद्धिम चिंगारियां चमक उठतीं। जब ये लोग घर वापस लौटते तो अपनी घरवालियों से झगड़ते और बहुधा उन्हें पीटते। नौजवान लोग शराब खानों में या अपने दोस्तों के घर जाते, जहां वे अकार्डियन* बजाते, गंदे गीत गाते, नाचते, गालियां बकते और शराब पीकर मदमस्त हो जाते। कठोर परिश्रम की थकन से चूर होने के कारण नशा भी उनको जल्दी चढ़ता और एक अज्ञात झुंझलाहट उनके सीनों में मचती रहती और बाहर निकलने के लिए बेचैन रहती। इसीलिए मौक़ा पाते ही वे हिंसक पशुओं की तरह एक दूसरे पर टूट पड़ते और अपने दिल की भड़ास निकालते। नतीजा यह होता कि खूब मारपीट और खून-खराबा होता। कभी-कभी किसी को बहुत सख्त चाट लग जाती और कभी तो ऐसा भी होता कि इन लड़ाइयों में किसी की जान ही चली जाती।

---

* 'अकार्डियन' — एक बाजा

उनके आपस के संबंधों में शत्रुता की एक छुपी हुई भावना छायी रहती; यह भावना उतनी ही पुरानी थी जितनी कि उनके अंग-अंग की थकन जिसका कोई इलाज नहीं था। लोग शराब पीने की यह लानत अपने बाप-दादा से उत्तराधिकार में लेकर पैदा होते थे और कब्र तक यह परछाई की तरह उनके साथ लगी रहती थी और इसके कारण वे ऐसी बेतुकी क्रूर हरकतें करते थे कि घृणा होती थी।

इतवार के दिन नौजवान लोग बहुत रात गये घर लौटते; उनके कपड़े फटे होते, मिट्टी और कीचड़ में सने हुए, आंखें चोट से सूजी हुई और नाक से खून बहता हुआ; कभी वे बड़ी कुत्सा के साथ इस बात की डींग मारते कि उन्होंने अपने किसी दोस्त को कितनी बुरी तरह मारा था और कभी उनका मुंह लटका होता, और वे अपने अपमान पर गुस्सा होते या आंसू बहाते; वे शराब के नशे में चूर होते उनकी दशा दयनीय, विपदाग्रस्त और घृणास्पद होती। बहुधा माता-पिता अपने बेटों को किसी चहारदीवारी के पास या शराबखाने के फ़र्श पर नशे में चूर पड़ा हुआ पाते। बड़े-बूढ़े उन्हें बुरी तरह कोसते, वोदका की दुर्गंध में बसे हुए उनके शरीरों पर घूंसे लगाते, फिर उन्हें घर लाकर किंचित स्नेह के साथ बिस्तर पर सुला देते, परन्तु जब प्रभात काल में अंधकार का सीना चीरता हुआ भोंपू का कर्कश स्वर सुनाया देता तो वे उन्हें फिर जगा देते।

वे अपने बच्चों को कोसते और बड़ी निर्ममता से उन्हें पीटते थे, पर नौजवानों की मारपीट और उनकी दारू पीने की लत को स्वाभाविक माना जाता था; जब इन्हीं लोगों के पिता नौजवान थे तब वे भी इसी तरह लड़ते-झगड़ते और शराब पीते थे, और उनके माता-पिता भी उन्हें इसी तरह मारते थे। जीवन हमेशा से इसी

तरह चलता आया था। जीवन का प्रवाह गंदे पानी की धारा के समान बरसों से इसी मंद गति के साथ नियमित रूप से जारी था, दैनिक जीवन पुरानी आदतों, पुराने संस्कारों पुराने विचारों के सूत्र में बंधा हुआ था। और न कोई पुराने ढर्रे को बदलना ही चाहता था।

कभी-कभी फ़ैक्टरी की बस्ती में नये लोग भी आकर बस जाते थे। शुरू-शुरू में तो उनकी ओर ध्यान आकर्षित होता था क्योंकि वे नये-नये आये होते थे, फिर धीरे-धीरे केवल इस कारण उनमें एक ऊपरी दिलचस्पी बनी रहती थी कि वे उन जगहों के बारे में, जहां वे पहले काम करते थे, जो कुछ बताते थे वह रोचक होता था। परन्तु शीघ्र ही उनका नयापन ख़त्म हो जाता था, लोग उनके आदी हो जाते थे और उनकी ओर विशेष ध्यान देना छोड़ देते थे। ये नये आये हुए लोग जो कुछ बताते थे उससे यह स्पष्ट था कि मेहनत करनेवालों का जीवन हर जगह एक जैसा ही था और यदि यह बात सच थी तो फिर बात करने को रह ही क्या जाता था?

पर कुछ नये आनेवाले ऐसी बातें बताते थे जो बस्तीवालों के लिए अनोखी होती थीं। उनसे बहस कोई भी नहीं करता था, पर वे उनकी बातें शंका के साथ सुनते थे। वे जो कुछ कहते थे उससे कुछ लोगों को झुंझलाहट होती थी, कुछ को एक अस्पष्ट-सा भय लगता था और कुछ के हृदय में आशा की एक हल्की-सी किरन जगमगा उठती थी और इसके कारण वे, और ज़्यादा शराब पीते थे ताकि उनकी वे आशंकाएं दूर हो जायें जो जीवन की गुत्थी को और उलझा देती थीं।

यदि वे किसी नव आगन्तुक में कोई असाधारण बात देखते तो बस्तीवाले उसी बात के कारण उससे असंतुष्ट रहने लगते और

जो कोई भी उनके जैसा न होता उससे वे सर्तक रहते। मानों उन्हें यह भय हो कि वह उनके जीवन की नीरस नियमितता को भंग कर देगा जिसमें कठिनाइयां तो अवश्य थीं, पर कम से कम वह निर्विघ्न तो था। लोगों को इस बात की आदत पड़ चुकी थी कि जीवन का बोझ उन पर हमेशा एक जैसा रहे और चूंकि उन्हें छुटकारा पाने की कोई आशा नहीं थी, इसलिए उन्हें यह विश्वास था कि उनके जीवन में जो भी परिवर्तन आयेगा वह उनकी मुसीबतों को और बढ़ा देगा।

मज़दूर चुपचाप हर उस व्यक्ति से कतराते थे जो नये विचारों को व्यक्त करता था। इसलिए नये आनेवाले बहुधा वहां से चले जाते थे। जो इक्का-दुक्का लोग टिक जाते थे, वे या तो धीरे-धीरे अपने साथियों जैसे ही हो जाते थे, या अलग रहने लगते थे!...

लगभग पचास वर्ष तक इस प्रकार का जीवन बिताने के बाद हर आदमी मर जाता था।

२

मिखाइल व्लासोव भी इसी प्रकार का जीवन व्यतीत करता था, वह अक्खड़ स्वभाव का मिस्त्री था जिसके चेहरे पर हर दम उदासी छायी रहती थी और उसकी घनी भवों के नीचे से उसकी छोटी-छोटी आंखें संदेह और तिरस्कार के भाव से चमकती रहती थीं। वह फ़ैक्टरी का सबसे अच्छा मिस्त्री और बस्ती का सबसे ताकतवर आदमी था। चूंकि वह अपने हाकिमों से हमेशा लड़ता रहता था, इसलिए वह पैसे को कम पैदा करता था। हर छुट्टी के दिन वह किसी न किसी को पीट देता था इसीलिए सभी लोग उसे नापसंद करते थे और उससे डरते थे। यदि कोई उसे पलटकर मारने

का प्रयत्न करता तो उसे सफलता न मिलती। जब भी व्लासोव किसी को अपनी तरफ़ आता देखता, तो वह कोई पत्थर या तख़्ता या लोहे की छड़ उठाकर टांगें फैलाकर खड़ा हो जाता और चुपचाप अपने शत्रु की प्रतीक्षा करता। बालों से भरी उसकी भुजाओं और उसके चेहरे को देखते ही, जिस पर आंखों के नीचे से लेकर गर-दन तक एक घनी दाढ़ी उगी हुई थी, लोग डर के मारे कांप उठते थे, मगर लोगों को सबसे ज़्यादा डर उसकी आंखों से लगता था... वे छोटी-छोटी तेज़ आंखें ऐसी लगती थीं मानो शरीर को बेधकर पार निकल जायेंगी और जो भी उससे आंख मिलाता उसे लगता कि जैसे वह किसी ऐसी दानवी शक्ति के सामने खड़ा है जो उस पर बिना किसी भय या दया के वार करने को तैयार है।

"ख़बरदार, जो आगे बढ़े, कुत्ते के पिल्लो," वह गरजकर कहता और उसके बड़े-बड़े पीले दांत उसकी दाढ़ी में चमक उठते। लोग डरकर पीछे हट जाते और जाते-जाते कायरों की तरह उस पर गालियों की बौछार करते जाते।

"कुत्ते के पिल्ले!" वह उनके पीछे से पुकार कर कहता, तिरस्कार से उसकी आंखों में खंजर की सी तेज़ी आ जाती। फिर वह अपना सीना तानकर उनका पीछा करता और ऊंची आवाज़ से ललकारता:

"आ जाओ, कौन मरना चाहता है?"

कोई भी मरना नहीं चाहता था।

वह बहुत कम बोलता था और 'कुत्ते के पिल्ले' उसकी सबसे प्रिय गाली थी। वह पुलिसवालों को, अफ़सरों को और फ़ैक्टरी में अपने मालिकों को यही गाली देता था। वह अपनी बीवी को भी हमेशा कुतिया कहता था।

"यह देख, तुझे दिखायी नहीं देता कि मेरी पतलुन फट गयी है, कुतिया कहीं की?"

जब उसका बेटा पावेल चौदह बरस का था तब एक बार उसने उसके बाल पकड़ने की कोशिश की थी। पावेल ने एक भारी-सा हथौड़ा उठाकर कडककर कहा था:

"खबरदार जो हाथ लगाया!"

"क्या कहा?" पिता ने पूछा और अपने लम्बे डीलडौल और छरहरे बदन वाले बेटे की तरफ इस तरह बढ़ा जैसे बादल की छाया भोजपत्र के वृक्ष की तरफ बढ़ती है।

"मैं बहुत बर्दाश्त कर चुका," पावेल बोला। "अब मैं और बर्दाश्त नहीं करूंगा। और इतना कहकर उसने हथौड़ा ऊपर उठा लिया।

उसके पिता ने एक बार उसे घूरकर देखा और अपने बालों भरे हाथ पीठ के पीछे छुपा लिये।

"अच्छी बात है, उसने जरा हंसकर कहा और फिर एक गहरी आह भरकर बोला: तुम हो कुतिया के पिल्ले ही, इसमें शक नहीं!"

इसके कुछ ही समय बाद उसने अपनी घरवाली से कहा:

"अब मुझसे कभी पैसे न मांगना। अब पावेल तुम्हारा पेट पालेगा।"

"और तुम अपनी सारी कमाई शराब में उड़ा दोगे, क्यों है न?" उसने उत्तर देने का साहस किया।

"मैं कुछ करूं, तुझे क्या, कुतिया! मेरा जी चाहेगा तो मैं किसी दूसरी लड़की को घर बिठा लूंगा!"

उसने किसी लड़की को घर तो नहीं बिठाया पर उस दिन से लगभग दो वर्ष बाद अपने मरने तक उसने न अपने बेटे की ओर कोई ध्यान दिया और न उससे कभी बात ही की।

उसके पास एक कुत्ता था जो उसकी ही तरह बड़े डीलडौल का था और उसके बाल भी उसी की तरह लम्बे थे। वह कुत्ता रोज़ सबेरे उसके साथ फ़ैक्टरी तक जाता और रोज़ शाम को फाटक पर उसकी प्रतीक्षा करता। व्लासोव अपना छुट्टी का दिन एक शराबखाने से दूसरे शराबखाने में जाकर काट देता। वह किसी से भी न बोलता और लोगों के चेहरों को इस तरह घूरकर देखता मानो किसी को ढूंढ रहा हो। और कुत्ता सारा दिन अपनी झबरी दुम हिलाता हुआ अपने मालिक के पीछे लगा रहता। जब व्लासोव नशे में चूर घर लौटता और खाने बैठता तो कुत्ते को भी अपने प्याले में ही खिलाता। वह उसे न तो कभी गाली देता था, न कभी पीटता था, पर कभी पुचकारता भी नहीं था। खाना खा चुकने पर अगर उसकी बीवी को मेज़ साफ़ करने में ज़रा भी देर होती तो वह तश्तरियां फ़र्श पर पटक देता और अपने सामने वोदका की बोतल रखकर दीवार के सहारे पीठ टिकाकर बैठ जाता और आंखें मूंदकर मुंह फाड़कर कोई उदासी का गीत गाने लगता। करुण बेसुरी आवाज़ें उसकी दाढ़ी में उलझकर रह जातीं और उसमें फंसे हुए रोटी के टुकड़े नीचे गिर पड़ते; गाते समय वह मिस्त्री अपनी दाढ़ी और मूंछों पर हाथ फेरता रहता। उसके गीत के शब्द समझ में नहीं आते थे और गीत की धुन भी जाड़ों में भेड़ियों के गुर्राने की याद दिलाती थी। जब तक वोदका की बोतल चलती तब तक वह गाता रहता और फिर वहीं बेंच पर ढेर हो जाता या मेज़ पर सिर टिकाकर भोंपू बजने तक सोता रहता। कुत्ता भी उसी की बग़ल में लेटा रहता।

रक्तस्राव के कारण उसकी मृत्यु हुई। वह पांच दिन तक बिस्तर पर पड़ा तड़पता रहा; उसका चेहरा काला पड़ गया था,

उसकी आंखें बंद रहती थीं और वह अपने दांत पीसता रहता था। कभी-कभी वह अपनी बीवी से कहता:

"मुझे थोड़ा-सा संखिया दे दे... मुझे ज़हर दे दे!..."

डाक्टर ने पुल्टिस बांधने को कहा था, पर साथ ही यह भी कहा था कि मिखाइल का आपरेशन करवाना पड़ेगा और उसे उसी दिन अस्पताल ले जाया जाये।

मिखाइल ने उखड़ी-उखड़ी सांसें लेते हुए कहा, "भाड़ में जाओ तुम! मैं तुम्हारी मदद के बिना ही मर जाऊंगा, कुत्ते के पिल्ले!"

जब डाक्टर चला गया और उसकी बीवी ने आंखों में आंसू भरकर आपरेशन करवा लेने की विनती की तो उसने उसकी तरफ़ घूंसा तानकर कहा:

"अगर मैं अच्छा हो जाऊंगा तो तुम्हारी जान और मुसीबत में पड़ जायेगी!"

सुबह जिस समय फ़ैक्टरी का भोंपू बज रहा था, उसी समय उसकी मृत्यु हुई। जब वह ताबूत में लेटा हुआ था, उसका मुंह खुला हुआ था और उसकी भवें गुस्से से तनी हुई थीं। उसकी बीवी, उसके बेटे, उसके कुत्ते, दानिलो वेसोवश्चिकोव (एक पुराना चोर और शराबी जो फ़ैक्टरी से निकाल दिया गया था) और बस्ती के कुछ फ़कीरों ने उसे दफ़न किया। उसकी बीवी थोड़ा रोयी और वह भी चुपके-चुपके। पावेल बिल्कुल नहीं रोया। जनाज़े के साथ जानेवाले थोड़े-से लोगों को रास्ते में जो लोग मिले, उन्होंने अपने हाथों से सीने पर सलीब का निशान बनाया और बोले:

"पेलागेया तो बहुत खुश होगी कि यह चल बसा।"

दूसरों ने कहा, "जैसा कुत्ता था, वैसी ही कुत्ते की मौत मरा!"

ताबूत को दफ़न करके लोग तो चले गये, पर कुत्ता वहीं ताज़ी खुदी हुई मिट्टी पर चुपचाप बैठा कब्र को सूंघता रहा। कुछ दिन बाद किसी ने कुत्ते को मार दिया।...

३

अपने पिता के मरने के दो हफ़्ते बाद एक दिन इतवार को पावेल व्लासोव नशे में चूर घर वापस आया। वह लड़खड़ाता हुआ घर में घुसा और घिसटता हुआ मेज़ के सिरेवाली कुरसी पर जा बैठा और अपने बाप की तरह मेज़ पर ज़ोर से मुक्का मार कर उसने मां से चिल्लाकर कहा:

"खाना!"

मां बेटे की बगल में आकर बैठ गयी और उसके गले में बाहें डालकर उसने उसका सिर अपने सीने से लगा लिया। पर उसने मां को हाथ से पीछे ढकेल दिया।

"लाओ मां! जल्दी करो!"

"नादान बच्चे," उसकी मां ने उदास होकर बड़े स्नेह से उसका हाथ हटाते हुए कहा।

"और मैं तम्बाकू भी पिऊंगा! मुझे बाबा का पाइप ला दो!" पावेल ने बुदबुदाकर कहा; उसे अपनी मोटी जीभ हिलाने में कठिनाई हो रही थी।

उसने यह पहली ही बार शराब पी थी। वोदका से उसका शरीर तो शिथिल हो गया था पर उसकी चेतना नष्ट नहीं हुई थी और उसके मस्तिष्क में यह प्रश्न रह-रहकर उठता था:

"क्या मैं नशे में हूं? क्या मैं नशे में हूं?"

अपनी मां की नेकी पर वह खिसिया रहा था और उसकी आंखों में व्यथा देखकर वह विचलित हो उठा। उसे रोना आ रहा था पर अपने आंसुओं को रोकने के लिए वह अपने को उससे भी ज़्यादा नशे में चूर जताने का प्रयत्न करने लगा जितना कि वह सचमुच था।

मां उसके गीले उलझे हुए बालों पर हाथ फेरने लगी।

"तुम्हें ऐसा नहीं करना चाहिए था," मां ने धीरे से कहा।

पावेल को मतली होने लगी। एक बार बहुत बड़ी क़ै कर चुकने के बाद मां ने उसे बिस्तर पर लिटा दिया और उसके माथे पर तौलिया भिगोकर रख दिया। इससे पावेल को कुछ शान्ति मिली, पर उसकी पलकें इतनी भारी हो गयी थीं कि उन्हें खोलना भी कठिन हो रहा था। उसके मुंह का स्वाद बहुत बुरा-बुरा हो रहा था; उसने अपनी पलकों के बीच से मां के बड़े-से चेहरे को देखकर सोचा:

"मेरा ख्याल है कि मैं अभी बहुत छोटा हूं। और लोग पीते हैं उन्हें तो कुछ नहीं होता, मेरा जी बुरा हो गया है।..."

कहीं बहुत दूर से उसे अपनी मां का कोमल स्वर आता सुनायी दिया:

"अगर तुमने पीना शुरू कर दिया तो मेरा पेट कैसे पालोगे?"

"सभी तो पीते हैं," उसने अपनी आंखें कसकर बंद करते हुए उत्तर दिया।

मां ने एक आह भरी। वह ठीक ही तो कहता था। वह खुद जानती थी कि शराबख़ाना ही एक ऐसी जगह थी, जहां लोगों को किसी तरह खुशी की एक बूंद नसीब होती थी।

"मगर तुम न पिया करो," उसने उत्तर दिया। "तुम्हारे बाप ने तुम दोनों भर के लिए काफ़ी पी ली है। मैंने उनके हाथों क्या

कम मुसीबत उठायी है? क्या तुम्हें अपनी मां पर ज़रा भी तरस नहीं आता?''

इन प्यार-भरी उदास बातों को सुनकर पावेल को आभास हुआ कि अपने पिता के जीवनकाल में उसने अपनी मां के अस्तित्व की ओर कोई ध्यान ही नहीं दिया था... वह इतनी चुप रहती थी, उसे अपने पीटे जाने का हरदम इतना भय लगा रहता था। अपने बाप से बचने के लिए वह स्वयं भी जहां तक संभव होता घर से बाहर ही रहता था और इसलिए वह अपनी मां से भी दूर हो गया था। अब नशा कुछ कम होने पर वह ग़ौर से अपनी मां को देखने लगा।

उसका क़द लम्बा और कमर कुछ झुकी हुई थी। उसका शरीर कठोर परिश्रम और अपने पति की मार के कारण बिल्कुल चूर हो गया था और वह बहुत संभाल-संभालकर दबे पैरों चलती थी, मानो डरती हो कि कहीं किसी चीज़ से टकरा न जाये। उसके चौड़े से लम्बोतरे चेहरे की खाल कुछ लटक आयी थी और उस पर झुर्रियां पड़ गयी थी; भय और व्यथा से भरी हुई उसकी काली आंखें उसके चेहरे को आभा प्रदान करती थीं। बस्ती की अधिकांश औरतों की आंखें ऐसी ही थीं। उसकी दाहनी भौंह पर चोट का एक गहरा सा निशान था, जिसके कारण वह भौंह कुछ ऊपर को खिंच गयी थी और ऐसा लगता था कि उसका दाहिना कान उसके बायें कान से कुछ ऊंचा है। इसी कारण उसके चेहरे का भाव ऐसा रहता था मानो वह हमेशा किसी चिन्ता के कारण सतर्क रहती हो। उसके घने काले बालों के बीच में सफ़ेद बालों की धारियां चमकती थीं। वह ममता और उदासी और भीरुता की साकार मूर्ति थी!...

उसके गालों पर धीरे-धीरे आंसू ढलक रहे थे।

"रोओ नहीं," उसके बेटे ने शान्त भाव से कहा। "मुझे प्यास लगी है।"

"मैं तुम्हारे लिए बर्फ़ का पानी लिये आती हूं।"

लेकिन जब वह वापस लौटी तब तक वह सो गया था। मां एक मिनट तक अपने बेटे को निहारती रही; उसके हाथ में पानी का गिलास कांप रहा था और बर्फ़ के टुकड़े टीन से टकरा रहे थे। गिलास मेज़ पर रखकर वह चुपचाप मूर्तियों के सामने घुटने टेककर बैठ गयी। बाहर शराबियों की आवाज़ें खिड़की से टकरा रही थीं, शरद ऋतु की रात्रि के भीगे-भीगे अंधकार में अकार्डियन के रेंकने की आवाज़ आ रही थी; कोई फटी हुई आवाज़ में गा रहा था; कोई और लगातार कई गंदी गालियां बकता हुआ निकल गया; और फिर इसके अलावा औरतों की उकताहट-भरी झुंझलाया हुई आवाज़ें थीं।...

छोटे-से व्लासोव परिवार में जीवन पहले की अपेक्षा अधिक शान्त भाव से, और दूसरे घरों की अपेक्षा कुछ अलग ढंग से व्यतीत हो रहा था। उनका घर बस्ती के सिरे पर एक पुश्ते के ऊपर स्थित था; यह पुश्ता यद्यपि बहुत ऊंचा नहीं था फिर भी ढालू बहुत था और दलदल तक चला गया था। घर के एक-तिहाई हिस्से में रसोई थी; इसी में आड़ लगाकर एक कमरा अलग कर दिया गया था, जिसमें मां सोती थी। बाक़ी दो-तीहाई हिस्सा एक चौकोर कमरे ने घेर रखा था जिसमें दो खिड़कियां थीं। इस कमरे के एक कोने में पावेल का पलंग था और दूसरे कोने में एक मेज़ और दो बेंचें। घर का बाकी सामान यह था: कुछ कुर्सियां, एक मेज़ जिस पर एक छोटा-सा आइना लगा हुआ था, एक संदूक जिसमें कपड़े थे, दीवार पर एक घड़ी और कोने में, ताक़ पर दो मूर्तियां।

एक नौजवान आदमी से जो कुछ आशा की जा सकती थी वह सब कुछ पावेल ने किया; उसने अपने लिए एक अकार्डियन, एक कलफ़दार कमीज़, एक चमकीली नेकटाई, बर्फ़ से बचाव के जूते और एक छड़ी ख़रीद ली। इस प्रकार वह अपनी उम्र के दूसरे लड़कों की तरह हो गया। वह शाम को अपने दोस्तों की बैठकों में जाता, उसने क्वैड्रिल* और पोल्का* नाच सीख लिये थे और हर इतवार को वह शराब पीकर घर आता था। पर वोदका पीकर उसकी तबियत हमेशा ख़राब हो जाती थी। सोमवार को सुबह जब वह उठता तो उसके सिर में दर्द रहता, दिल में जलन होती, चेहरे का रंग उड़ा होता और मुंह पर हवाइयां उड़तीं।

"रात खूब मस्ती की, क्यों?" उसकी मां ने एक बार उससे पूछा।

"मैं बिल्कुल जानवर हो गया हूं," उसने मुंह लटकाकर झुंझलाहट के साथ कहा। "अबकी बार मैं मछली के शिकार को निकल जाऊंगा। या फिर मैं एक बंदूक खरीद लूंगा और शिकार खेलने चला जाया करूँगा।"

वह अपना काम बड़ी मेहनत से करता था, किसी दिन नागा नहीं करता था और कभी उस पर देर से आने का जुरमाना भी नहीं हुआ था। वह बहुत कम बोलनेवाला लड़का था और उसकी बड़ी-बड़ी नीली आंखों में, जो बिल्कुल उसकी मां की आंखों जैसी थीं, एक असंतोष भरा था। न उसने अपने लिए बंदूक ही खरीदी और न ही वह मछलियों के शिकार को गया, पर शीघ्र ही यह स्पष्ट हो गया कि वह उस रास्ते से अलग जा रहा था जिस पर दूसरे सभी लोग चलते थे। उसने जमघटों में जाना कम कर दिया था;

---

* नाचों के नाम

इतवार को वह गायब ज़रूर हो जाता, पर हमेशा बिना शराब पिये घर लौटता। उसकी मां की पैनी दृष्टि ने देख लिया कि उसका बेटा दुबला होता जा रहा है, उसकी आंखों में ज्यादा गंभीरता आ गयी है और वह अपने होंट हमेशा कसकर बंद किये रहता है। वह ज़रूर मन ही मन किसी बात पर कुढ़ता होगा या शायद कोई बीमारी उसके शरीर को घुलाये दे रही थी। पहले उसके दोस्त अक्सर उससे मिलने आते थे, पर अब उन्होंने आना छोड़ दिया था क्योंकि वह कभी घर पर होता ही नहीं था। उसकी मां को इस बात की खुशी थी कि उसका बेटा कारखाने के दूसरे नौजवानों की तरह नहीं था, पर यह देखकर मां के हृदय में एक अस्पष्ट-सा भय भी उठता था कि ज़िंदगी के उस अंधेरे रास्ते से हटकर, जिस पर सब लोग चलते थे, अपना अलग रास्ता निकालने के लिए उसे कितना कठिन प्रयास करना पड़ रहा था।

"तुम्हारा जी तो अच्छा है, पाशा?" वह कभी-कभी उससे पूछती।

"बिल्कुल," वह उत्तर देता।

"तुम कितने दुबले हो गये हो!" वह आह भर कर कहती।

वह घर किताबें लाने लगा। वह उन्हें चोरी से पढ़ता और पढ़ चुकने पर उन्हें हमेशा छुपा देता। कभी-कभी वह किताब का कोई टुकड़ा नक़ल करता और उस काग़ज़ को छुपा देता।

मां-बेटे की एक-दूसरे से मुलाकात बहुत कम होती थी और बातचीत तो शायद कभी भी नहीं होती थी। सुबह चुपचाप चाय पीकर वह सीधे काम पर चला जाता और दोपहर को खाने के लिए लौटता। खाने की मेज पर कुछ इक्का-दुक्का बातें होतीं और खाना खाकर वह फिर शाम तक के लिए गायब हो जाता। शाम को हाथ-

मुंह धोकर वह खाना खाता और किताब लेकर बैठ जाता। इतवार के दिन वह सबेरे ही घर से निकल जाता और रात को देर से लौटता। मां जानती थी कि वह शहर जाता था और कभी-कभी नाटक भी देखता था पर शहर से कभी भी कोई उससे मिलने नहीं आता था। मां को ऐसा लगता था कि वह दिनबदिन कम बोलने लगा था, पर साथ ही उसने यह भी देखा कि वह ऐसे नये शब्द प्रयोग करने लगा था जिन्हें वह समझ नहीं पाती थी और वह पहले जो लट्ठमार शब्द इस्तेमाल करता था, वे उसकी ज़बान से उतर गये थे। पावेल के आचरण में कई छोटी-छोटी नयी बातें ऐसी थीं जिनकी ओर उसका ध्यान आकर्षित हुआ: उसने भड़कीले कपड़े पहनना छोड़ दिया था और अपने शरीर तथा कपड़ों की सफ़ाई की ओर ज़्यादा ध्यान देने लगा था। उसकी चाल-ढाल में पहले की अपेक्षा एक उन्मुक्तता आ गयी थी, उसका व्यवहार ज़्यादा सीधा-साधा हो गया था और उसका अक्खड़पन भी कम हो गया था। इन परिवर्तनों की वजह से, जिनका कोई कारण उसकी समझ में न आता था, मां चिन्तित रहती। उसकी तरफ़ भी पावेल का बरताव बदल गया था: कभी-कभी वह झाड़ू लगाकर फ़र्श साफ़ करता, इतवार को वह हमेशा अपना बिस्तर ठीक करता और काम में हर तरह से अपनी मां का हाथ बंटाने का प्रयत्न करता। बस्ती में कोई और यह सब नहीं करता था।

एक दिन उसने एक तस्वीर लाकर दीवार पर टांग दी। तस्वीर में तीन आदमी सड़क पर तन्मय होकर बातें करते चले जा रहे थे।

"ईसामसीह दुबारा जन्म लेकर एम्माउस जा रहे हैं," पावेल ने मां को समझाते हुए कहा।

तस्वीर देखकर मां बहुत प्रसन्न हुई, पर उसने सोचा, "अगर ईसामसीह से इसे इतना ही लगाव है, तो यह कभी गिरजा क्यों नहीं जाता?"

पावेल की एक बढ़ई से दोस्ती थी, उसने पावेल को कुछ खूबसूरत सी अल्मारियां बना दी थीं; इन अल्मारियों में किताबों की संख्या बढ़ती जा रही थी। कमरा भी देखने में बहुत आरामदेह मालूम होने लगा था।

पावेल आम तौर पर अपनी मां को "मां" कहकर ही पुकारता था, पर कभी-कभी वह ज्यादा प्यार के साथ उसे सम्बोधित करता:

"अम्मा, मेरे बारे में चिन्ता न करना, आज रात मैं ज़रा देर से लौटूंगा।"

मां को यह बात अच्छी लगी। उसके इन शब्दों में उसे दृढ़ता और गंभीरता का आभास हुआ।

पर उसकी आशंकाएं बढ़ती गयीं। यद्यपि इन आशंकाओं का अब भी कोई स्पष्ट कारण न था, फिर भी किसी असाधारण चीज़ के आभास से उसके हृदय पर बोझ बढ़ता गया। कभी-कभी वह अपने बेटे पर भी गुस्सा होती और तब वह सोचती, "आख़िर वह दूसरों की तरह क्यों नहीं व्यवहार करता? वह बिल्कुल साधु-सन्त हो गया है। इतना गंभीर रहता है। इस उमर में यह ठीक नहीं है।"

फिर कभी वह सोचती, "शायद किसी लड़की के चक्कर में हो।"

मगर लड़की के चक्कर में तो पैसों की ज़रूरत होती है और वह लगभग अपनी सारी तनख़्वाह लाकर उसे दे देता था।

समय बीतता गया और इसी प्रकार दो वर्ष निकल गये— इस विचित्र शान्त जीवन के दो वर्ष, जो अस्पष्ट विचारों और बढ़ती हुई आशंकाओं से पूर्ण थे।

४

एक दिन रात को खाना खा चुकने के बाद पावेल ने खिड़की पर परदा डालकर अपनी कुरसी के ऊपर वाली कील पर टीन का लैम्प टांगा और कोने में बैठकर पढ़ने लगा। उसकी मां बरतन धोकर रसोई से निकली और धीरे-धीरे उसके पास गयी। पावेल ने सिर उठाकर प्रश्नसूचक दृष्टि से मां की ओर देखा।

"कुछ नहीं, पाशा," उसने दबे स्वर में उत्तर दिया और जल्दी से फिर रसोई में चली गयी। घबराहट के कारण उसकी भवें फड़क रही थीं। पर थोड़ी देर तक अपने विचारों से संघर्ष करने के बाद वह हाथ धोकर फिर पावेल के पास गया।

"मैं तुमसे पूछना चाहती थी कि तुम हर वक्त यह क्या पढ़ते रहते हो?" उसने शान्त स्वर में पूछा।

पावेल ने किताब बन्द कर दी।

"अम्मा, बैठ जाओ।"

उसकी मां जल्दी से सीधी तनकर बैठ गयी; वह कोई बहुत ही महत्वपूर्ण बात सुनने को तैयार थी।

पावेल अपनी मां की तरफ़ देखे बिना बहुत धीमे स्वर में बोल रहा था, जिसमें न जाने क्यों बहुत कठोरता थी।

"मैं ग़ैरकानूनी किताबें पढ़ता हूं। ये ग़ैरकानूनी इसलिए हैं कि इनमें मज़दूरों के बारे में सच्ची बातें लिखी हैं। ये चोरी से छापी जाती हैं और अगर मेरे पास पकड़ी गयीं तो मुझे जेल में

बन्द कर दिया जायेगा...जेल में इसलिए कि मैं सच्चाई मालूम करना चाहता हूं, समझीं?"

सहसा मां की सांस रुकने लगी। आंखें खोलकर उसने अपने बेटे को देखा और उसे ऐसा लगा कि वह कोई और ही है। उसकी आवाज़ भी पहले जैसी नहीं रह गयी थी...अब वह ज़्यादा गहरी, ज़्यादा भारी और ज़्यादा गूंजती हुई थी। वह अपनी बारीक मूंछों के नरम बालों को ऐंठने लगा और आंखें झुकाकर अजीब ढंग से कोने की तरफ़ घूरने लगा। मां उसके बारे में चिंतित ही न थी, उसे उस पर तरस आ रहा था।

"पाशा, यह तुम क्यों करते हो?" मां ने पूछा।

उसने सिर उठाकर मां की तरफ़ देखा।

"क्योंकि मैं सच्चाई जानना चाहता हूं," उसने बड़े शान्त भाव से उत्तर दिया।

उसका स्वर कोमल पर दृढ़ था और उसकी आंखों में एक चमक थी। मां ने समझ लिया कि उसने जन्म भर के लिए अपने आपको किसी गुप्त और भयानक काम के लिए अर्पित कर दिया है। वह परिस्थितियों को अनिवार्य मानकर स्वीकार कर लेने और बिना किसी आपत्ति के सब कुछ सह लेने की आदी हो चुकी थी। इसलिए वह मन ही मन रोती रही, पीड़ा और व्यथा के बोझ से उसका हृदय इतनी बुरी तरह दबा हुआ था कि वह कुछ भी कह न पायी।

"रोओ नहीं मां," पावेल ने कोमल और प्यार-भरे स्वर में कहा और मां को ऐसा लगा मानो वह उससे विदा ले रहा हो।

"ज़रा सोचो, हम लोग कैसा जीवन व्यतीत करते हैं! तुम चालीस बरस की हुईं, तुमने अपने जीवन में क्या पाया है? बाबा

हमेशा तुम्हें मारते थे...अब मैं इस बात को समझने लगा हूं कि वह अपनी तमाम मुसीबतों, अपने जीवन के सारे कटु अनुभवों का बदला तुमसे लेते थे। कोई चीज़ लगातार उनके सीने पर बोझ की तरह रखी रहती थी पर वह नहीं जानते थे कि वह चीज़ क्या थी। तीस बरस तक उन्होंने यहां खून-पसीना एक किया... जब उन्होंने यहां का काम करना शुरू किया था, तब यहां दो ही खाते थे और अब सात हैं।"

मां बड़ी उत्सुकता के साथ किन्तु भयभीत होकर उसकी बातें सुन रही थी। उसके बेटे की आंखों में एक सुन्दर चमक थी। मेज़ की कगर से अपना सीना सटाकर वह आगे झुका और मां के आंसुओं से भीगे हुए चेहरे के पास आकर उसने सच्चाई के बारे में पहला भाषण दिया जिसका उसे अभी ज्ञान हुआ था। अपनी युवावस्था के पूरे जोश के साथ, उस विद्यार्थी के पूरे उत्साह के साथ जो अपने ज्ञान पर गर्व करता है और उसमें पूरी तरह विश्वास रखता है, वह उन चीज़ों के बारे में बातें कर रहा था जो उसके दिमाग़ में साफ़ थीं। वह अपनी मां को समझाने के उद्देश्य से इतना नहीं, जितना अपने आपको परखने के लिए बोल रहा था। जब शब्दों के अभाव के कारण उसने बोलना बन्द किया तब उसे आभास हुआ कि उसके सामने एक व्यथित चेहरा है, उसे उन स्नेह-भरी चमकदार आंखों के अस्तित्व का आभास हुआ जो आंसुओं की ओट से उसे भय और विस्मय के साथ घूर रही थीं। उसे अपनी मां पर तरस आने लगा और जब उसने फिर बोलना आरंभ किया, तो उसके और उसके जीवन के बारे में।

"तुम्हें कौन-सा सुख मिला है?" उसने पूछा। "तुम्हें अपने जीवन में कितनी अच्छी चीज़ों की याद है?"

मां ने सुना और बड़ी उदासी के साथ अपना सिर हिला दिया; उसका हृदय एक विचित्र-सी नयी भावना से भर उठा था जिस में हर्ष भी था और व्यथा भी; और यह नयी भावना उसके व्यथित हृदय के लिए मरहम की तरह थी। अब से पहले किसी ने उसके जीवन के बारे में उससे बात नहीं की थी और इन शब्दों ने एक बार फिर वही अस्पष्ट विचार जागृत कर दिये थे जिन्हें वह बहुत समय पहले भूल चुकी थी, इन बातों ने जीवन के प्रति असंतोष की मरती हुई भावना में दुबारा जान डाल दी थी — उसकी युवावस्था के भूले हुए विचारों तथा भावनाओं को फिर ताज़ा कर दिया था। अपनी युवावस्था में उसने अपनी सहेलियों के साथ जीवन के बारे में बातें की थीं, उसने हर चीज़ के बारे में विस्तार के साथ बातें की थीं, पर उस की सब सहेलियां और वह खुद भी — केवल शिकायत ही करती थीं। उन्होंने कभी यह जानने का प्रयत्न भी नहीं किया था कि उनके जीवन की कठिनाइयों का कारण क्या था। परन्तु अब उसका बेटा उसके सामने बैठा था और उसकी आंखें, उसका चेहरा और उसके शब्द जो कुछ भी व्यक्त कर रहे थे वह मां के हृदय को छू रहा था; उसका हृदय अपने इस बेटे के लिए गर्व से भर उठा, जो अपनी मां के जीवन को इतनी अच्छी तरह समझता था, जो उसे उसकी विपदा के बारे में बताता था और उस पर तरस खाता था।

शायद ही कभी ऐसा होता है कि कोई मांओं पर तरस खाता हो।

वह इस बात को जानती थी। वह औरतों के जीवन के बारे में जो कुछ कह रहा था वह एक कटु चिर-परिचित सत्य था और उसकी बातों ने उन मिश्रित भावनाओं को जन्म दिया जिनकी असाधारण कोमलता ने मां के हृदय को द्रवित कर दिया।

"तुम्हारा क्या करने का इरादा है?" मां ने उसकी बात काटकर पूछा।

"पहले खुद पढ़ूंगा और फिर दूसरों को पढ़ाऊँगा। हम मज़-दूरों को पढ़ना चाहिए। हमें इस बात का पता लगाना चाहिये और इसे अच्छी तरह समझ लेना चाहिए कि हमारी ज़िंदगी में इतनी मुसीबतें क्यों हैं।"

मां को यह देखकर खुशी हुई कि उसके बेटे की नीली आं-खों में, जिनमें हमेशा गंभीरता और कठोरता रहती थी, इस समय कोमलता और मृदुता की एक चमक थी। यद्यपि माँ के गालों की झुर्रियों में अभी तक आंसुओं की बूंदें कांप रही थीं, पर उसके होंठों पर एक शान्त मुस्कराहट दौड़ गयी। उसके हृदय में एक द्वन्द्व मचा हुआ था; एक तरफ़ तो उसे अपने बेटे पर गर्व था कि वह जीवन की कटुताओं को इतनी अच्छी तरह जानता था और दूसरी तरफ़ उसे इस बात का आभास था कि वह अभी बहुत छो-टा था और वह जैसी बातें करता था वैसी कोई दूसरा नहीं करता था और उसने अकेले अपने बल-बूते पर एक ऐसे जीवन के विरुद्ध संघर्ष करने का बीड़ा उठाया था जिसे बाक़ी सभी लोग, जिनमें वह खुद भी शामिल थी, अनिवार्य मानकर स्वीकार करते थे। उसकी इच्छा हुई कि अपने बेटे से कहे, "मगर, मेरे लाल, तू अकेला क्या कर लेगा?"

पर उसे भय था कि यह कहकर अपने बेटे के प्रति उसकी प्रशंसा की भावना कुछ कम हो जायेगी, उस बेटे के प्रति जिसने सहसा यह सिद्ध कर दिया था कि वह बहुत होशियार है और जिसे वह पूरी तरह समझ नहीं पाती थी।



पावेल ने अपनी मां के होंटों पर मुस्कराहट, उसके चेहरे पर चिन्तन का भाव, उसकी आंखों में प्यार देखा और उसे ऐसा लगा कि वह अपनी मां को उस सत्य का मान कराने में सफल हो गया है जिसका वह समर्थक था। अपनी वाणी की शक्ति में युवोचित गर्व के कारण उसका आत्म-विश्वास दृढ़ हो गया। वह उत्तेजित होकर बोल रहा था, कभी मुस्कराता था कभी उसकी त्योरियों पर बल आ जाते थे और कभी उसका स्वर घृणा के कारण कांपने लगता था; उसके शब्दों में इतनी सख्ती और गूंज थी कि उन्हें सुनकर मां को डर लगने लगता और वह सिर हिलाकर बड़ी नरमी से अपने बेटे से पूछती, "पाशा, क्या ऐसा हो सकता है?"

और वह दृढ़तापूर्वक उत्तर देता, "हां, जरूर हो सकता है," और फिर उन्हें उन लोगों के बारे में बताता जो सद्कार्य करने की इच्छा से जनता में सच्चाई के बीज बोते थे, जिसके अपराध में जीवन के शत्रु हिंसक पशुओं की तरह उनके पीछे पड़ जाते थे, उन्हें जेलों में ठूंस देते थे और उन्हें सख्त क़ैद की सजा देते थे।

"मैं ऐसे लोगों को जानता हूं," उसने बड़े जोश के साथ कहा। "वे धरती के सच्चे लाल हैं।"

ऐसे लोगों के विचार से ही वह कांप गयी और एक बार फिर उसकी इच्छा अपने बेटे से पूछने की हुई कि क्या ऐसा हो सकता है पर फिर उसे साहस नहीं हुआ। दम साधकर वह उससे उन लोगों के किस्से सुनती रही जिनकी बातें वह तो नहीं समझती थी पर जिन्होंने उसके बेटे को इतनी खतरनाक बातें कहना और सोचना सिखाया था। आखिरकार उसने अपने बेटे से कहा:

"सबेरा होने को आया। अब जाकर लेट जाओ और थोड़ी देर सो लो।"

"अभी जाता हूं," उसने कहा और फिर उसकी तरफ़ झुककर बोला, "लेकिन मैंने जो कुछ कहा वह तुम समझीं भी कि नहीं?"

"हां," उसने आह भरकर उत्तर दिया। एक बार फिर आंसुओं की धारा बह चली और सहसा वह चिल्लायी, "ये बातें तुम्हें तबाह कर देंगी!"

वह उठकर कमरे के दूसरे कोने में चला गया।

"अच्छा, अब तो तुम जान गयीं कि मैं क्या कर रहा हूं और मैं कहां जाता हूं," पावेल ने कहा, "मैंने तुम्हें सब कुछ बता दिया है। और अम्मा, अगर तुम मुझसे प्यार करती हो तो मेरी तुमसे प्रार्थना है कि तुम मेरी राह में बाधा न डालना।"

"ओह, मेरे लाल!" मां ने रोते हुए कहा। "शायद... शायद अगर तुम मुझसे न बताते तो अच्छा होता।"

पावेल ने अपनी मां का हाथ पकड़कर कसके दबा लिया।

उसने जितने प्यार के साथ "अम्मा" कहा था और जिस विचित्र ढंग से उसने पहली बार उसका हाथ दबाया था, उससे मां का हृदय भर आया।

"मैं कभी बाधा नहीं डालूंगी," उसने भाव-विह्वल होकर कहा। "बस होशियार रहना—होशियार ज़रूर रहना!" उसे इस बात का केवल एक बहुत हल्का-सा ही आभास था कि उसके बेटे के सामने क्या ख़तरा है; उसने बड़े उदास स्वर में कहा, "तुम दिन-बदिन दुबले होते जा रहे हो।"

उसने अपने बेटे के लम्बे-चौड़े बलिष्ठ शरीर पर एक प्यार-भरी नज़र दौड़ायी।

"तुम जो ठीक समझो करो — मैं तुम्हारी राह में बाधा बनकर क्यों आऊं। बस मैं एक बात कहती हूं — इस बात का ध्यान रखना कि किससे बात कर रहे हो। तुम्हें लोगों से डरना चाहिये लोग एक दूसरे से नफ़रत करते हैं। वे लालच की जिंदगी बसर करते हैं, एक-दूसरे से जलते हैं और एक-दूसरे को नुकसान पहुंचाना चाहते हैं। एक बार तुमने जहां उन पर उंगली उठाना या उन्हें दोष देना शुरू किया, वे तुमसे नफ़रत करने लगेंगे और तुम्हें मिटा देंगे।"

उसका बेटा दरवाज़े पर खड़ा उसके ये व्यथा से भरे हुए शब्द सुनता रहा और जब वह अपनी बात खत्म कर चुकी तो वह मुस्कराकर बोला:

"तुम ठीक कहती हो — लोग बुरे होते हैं। लेकिन जब मुझे मालूम हुआ कि सच्चाई नाम की भी एक चीज़ है तो लोग मुझे ज़्यादा अच्छे मालूम होने लगे।" वह फिर मुस्कराया और कहता रहा, "मैं नहीं जानता कि इसकी क्या वजह है कि जब मैं छोटा था तब मैं सबसे डरता था और फिर जैसे-जैसे मैं बड़ा होता गया, मैं सबसे नफ़रत करने लगा, कुछ लोगों से उनकी पाशविकता के कारण, कुछ लोगों से मालूम नहीं क्यों, बस यों ही। लेकिन अब हर चीज़ बदली हुई मालूम होती है। शायद इसलिए कि मुझे लोगों पर तरस आता है। जब मुझे इस बात का आभास हुआ कि पशुओं जैसा बरताव करने में हमेशा दोष उनका नहीं होता था तो मेरा हृदय न जाने क्यों कोमल हो गया।..." वह बोलते-बोलते रुक गया मानो अपनी अन्तरात्मा की आवाज़ सुन रहा हो और फिर

उसने बड़े शान्त स्वर में विचारशीलता से कहा, "सच्चाई का आदमी पर यही असर होता है।"

"हे भगवान तुममें एक ख़तरनाक परिवर्तन आ गया है," मां ने कनखियों से उसे देखते हुए आह भरकर कहा।

जब वह सो गया तब वह चुपके से उठकर उसके पास गयी। पावेल पीठ के बल लेटा हुआ था, उसके गेहुएं रंग के चेहरे की गंभीर तथा कठोर रूप-रेखा सफ़ेद तकिये की पृष्ठभूमि पर उभरकर सामने आ रही थी। मां अपनी रात को सोने की पोशाक पहने नंगे पैरों सीने पर दोनों हाथ रखे उसके पास खड़ी थी; उसके होंट हिल रहे थे पर शब्द नहीं निकल रहे थे और उसके गालों पर बड़ी-बड़ी आंसू की बूंदें ढलक रही थीं।

५

फिर उनका जीवन उसी तरह बीतने लगा; दोनों चुप-चुप रहते, एक दूसरे से दूर, फिर भी एक दूसरे से घनिष्ठ रूप से सम्बद्ध।

एक दिन जब किसी बात की छुट्टी थी, पावेल बाहर जाते समय अपनी मां को सम्बोधित करके बोला:

"सनीचर को शहर से कुछ लोग मुझसे मिलने आयेंगे।"

"शहर से?" मां ने उसके शब्द दोहराये और सहसा वह रोने लगी।

"क्या बात है मां?" पावेल ने चिड़चिड़ाकर कहा।

मां ने अपने दामन से आंसू पोंछ डाले।

"मालूम नहीं," उसने आह भरकर कहा। "कोई खास बात नहीं है..."

"डर लगता है?"

"हां," मां ने स्वीकार किया।

उसने मां की तरफ़ झुककर बिलकुल अपने बाप की तरह भारी आवाज़ में कहा:

"यही डर तो हमारी तबाही का कारण है और वे लोग जो हम पर हुकुम चलाते हैं हमारे इसी डर का फ़ायदा उठाकर हमें धमकाते रहते हैं।"

"तुम नाराज़ न हो," मां ने दुखी होकर रोते हुए कहा। "मैं डरूं न, यह कैसे हो सकता है। अपना सारा जीवन मैंने डर में ही बिताया है। डर मेरी आत्मा में समा गया है!"

"मां, मुझे अफ़सोस है, मगर मेरे लिए कोई दूसरा रास्ता नहीं है!" पावेल ने ज़्यादा नरमी से कहा।

और इतना कह कर वह चला गया।

तीन दिन तक मां भय से कांपती रही, जब भी उसे याद आता कि वे अपरिचित और भयानक लोग उसके घर आनेवाले हैं वह चौंक पड़ती। उन्हीं लोगों ने तो उसके बेटे को वह रास्ता दिखाया था, जिस पर वह चल रहा था!...

सनीचर की शाम को पावेल ने फ़ैक्टरी से वापस आकर मुंह-हाथ धोया, कपड़े बदले और बाहर चला गया।

"अगर कोई आये तो कहना कि मैं अभी आता हूं," उसने अपनी मां की तरफ़ देखे बिना कहा। "और डर अपने मन से निकाल दो!"

वह बेंच पर बैठ गयी, जैसे किसी ने उसकी शक्ति छीन ली हो। पावेल ने उदास भाव से उसे देखा।

"तुम ऐसा क्यों न करो कि... आज रात कहीं चली जाओ?" पावेल ने सुझाव रखा।

पावेल की इस बात से मां को दु:ख हुआ।

"नहीं, बाहर क्यों चली जाऊं?"

नवम्बर का अन्त था। दिन में हिमाच्छादित पृथ्वी पर बारीक सूखी बर्फ़ गिरी थी, मां ने अपने बेटे के पैरों तले बर्फ़ के चरमराने की आवाज़ सुनी। खिड़कियों के शीशों से बैरिन रात का अंधकार चोरों की तरह चिपका हुआ था, मानो किसी की घात में हो। मां दोनों हाथों से बेंच पकड़े वहीं बैठी रही, उस-की आंखें फ़र्श पर जमी हुई थीं।...

वह कल्पना करने लगी कि अजीब कपड़े पहने हुए लोग अंधेरे में चोरों की तरह फिर रहे हैं। अब कोई दबे पांव घर का चक्कर लगा रहा है और अपनी उंगलियों से दीवार को टोहता हुआ चल रहा है।

उसने किसी को गाने की धुन पर सीटी बजाते सुना। वह उदास और सुरीली आवाज़ अंधकार और निस्तब्धता में लहराती हुई आ रही थी, मानो कुछ ढूंढ़ रही हो, आवाज़ निरन्तर निकट आती जा रही थी। सहसा खिड़की के बिल्कुल पास आकर आवाज़ रुक गयी, मानो दीवार की लकड़ी में समाकर रह गयी हो।

बरसाती से किसी के पैरों के घिसटने की आवाज़ आयी। मां चौंक पड़ी और आशंका से उसकी भवें ऊपर चढ़ गयीं।

दरवाज़ा खुला। पहले बड़ी-सी बालदार टोपी में एक सिर दिखाया दिया, फिर एक लम्बा-सा शरीर झुककर दरवाज़े से अन्दर आया और तनकर खड़ा हो गया। आगन्तुक ने अपना दाहिना हाथ

उठाकर सलाम किया, और फिर एक गहरी आह भरकर भारी गूंजती हुई आवाज़ में कहा, "सलाम!"

मां ने कुछ कहे बिना झुककर उसके अभिवादन का उत्तर दिया।

"पावेल है?"

आगन्तुक ने धीरे-धीरे अपना बालोंवाला कोट उतारा, एक पैर उठाकर अपनी टोपी से जूतों पर जमी हुई बर्फ़ झाड़ी, फिर दूसरा पैर उठाकर यही क्रिया दुहराई और अपनी टोपी को एक कोने में फेंककर टहलता हुआ कमरे के दूसरे कोने में चला गया। उसने एक कुरसी को ग़ौर से देखा, मानो यह विश्वास कर लेना चाहता हो कि वह कुरसी उसे संभाल भी पायेगी कि नहीं और फिर कुरसी पर बैठकर मुंह पर हाथ रखकर जम्हाई लेने लगा। उसका सिर बहुत सुडौल था और उसके बाल छोटे-छोटे कटे हुए थे। उसकी दाढ़ी बिल्कुल सफ़ाचट थी और मूंछों के दोनों सिरे नीचे को लटके हुए थे। उसने अपनी बड़ी-बड़ी भूरी आंखों से कमरे की हर चीज़ को बड़े ध्यान से देखा।

"यह झोपड़ी तुम्हारी अपनी है या किराये पर है?" उसने टांग पर टांग रखकर कुरसी पर झूलते हुए कहा।

"किराये पर है," मां ने, जो उसके सामने बैठी थी, उत्तर दिया।

"कोई ख़ास अच्छी जगह तो है नहीं," उसने अपना मत प्रकट करते हुए कहा।

"पाशा अभी आ जायेगा, थोड़ी देर इंतज़ार करो।"

"सो तो कर ही रहा हूं," उस बड़े डील-डौलवाले आदमी ने शान्त भाव से उत्तर दिया।

उसके शान्त भाव, उसके कोमल स्वर और उसके सीधे-सादे साधारण चेहरे से मां को ढाढ़स बंधा। उसका देखने का ढंग बड़ा नि:संकोच और मित्रतापूर्ण था और उसकी निर्मल आंखों की गहराइयों में उल्लास की ज्योति नाचती थी। उसकी एक-एक हड्डी निकली हुई थी, उसका शरीर कुछ झुका हुआ और टांगें बहुत ही लम्बी थीं, फिर भी उसकी आकृति में कोई ऐसी चीज़ थी जो बरबस मोह लेती थी। वह एक नीली क़मीज़ पहने था और उस की चौड़ी मोहरी की काली पतलून बूट जूतों में खुंसी हुई थी। मां उससे पूछना चाहती थी कि वह कौन था, कहां से आया था और क्या वह उसके बेटे को बहुत समय से जानता था, पर सहसा वह खुद ही आगे को झुका और पहले उसी ने बोलना शुरू किया।

"मां, तुम्हारे माथे पर यह चोट का निशान कैसा है?" उसने पूछा।

उसके स्वर में नरमी और आंखों में मुस्कराहट थी फिर भी मां को उसका यह पूछना बुरा लगा।

"भले आदमी, तुम्हें इससे क्या लेना?" माँ ने होंट ज़्यादा खोले बिना बड़ी शिष्टता के साथ पर रूखे ढंग से नवयुवक से पूछा।

"नाराज़ न हो," नवयुवक ने अपना पूरा शरीर उसकी तरफ़ झुकाते हुए कहा। "मैंने तो इसलिए पूछा था कि जिस औरत ने मुझे मां की तरह पाला था उसके माथे पर भी तुम्हारे जैसा ही चोट का निशान था। वह जिस आदमी के साथ रहती थी उसीने उसको वह चोट लगायी थी। वह मोची था। उसने कलबूत से उसे मारा था। वह धोबिन थी और वह मोची। उसका फूटा नसीब न जाने कहां वह मोची उसे मिल गया था; बला का शरा-

बी था वह। यह उसके बाद की बात है जब वह मुझे गोद ले चुकी थी। कितनी बुरी तरह मारता था वह उसे! डर के मारे मेरी तो आंखें बाहर निकल पड़ती थीं!"

उसके इस तरह निःसंकोच सब कुछ उसे बता देने पर मां कुछ सिटपिटा गयी, उसे डर लगने लगा कि पावेल उस पर नाराज़ होगा कि उसने इतनी सख्ती से जवाब क्यों दिया था।

"मैं नाराज़ नहीं हुई थी," उसने अपराधी की तरह मुस्कराकर कहा। "तुमने एकदम से यह सवाल पूछ लिया था इसी लिए। मेरी भी यह निशानी मेरे घरवाले की ही दी हुई है, भगवान उसकी आत्मा को शान्ति दे। क्या तुम तातार* हो?"

उस व्यक्ति ने अपने पैरों को झटक कर इतने ज़ोर से खीसें निकालीं कि उसके कान तक हिल गये। फिर उसने मुंह लटकाकर कहा, "नहीं, अभी तो नहीं हूं।"

"मगर तुम्हारी बोली तो रूसियों जैसी नहीं लगती," मां ने उसके इस मज़ाक पर धीरे-से मुस्कराकर अपनी बात को समझाते हुए कहा।

"नहीं, रूसी से अच्छी है," अतिथि ने पुलकित होकर कहा। "मैं तो कानेव का रहने वाला खोखोल** हूं।"

"यहां बहुत दिन से हो?"

"शहर में कोई साल भर रहा, मगर इधर एक महीने से फ़ैक्टरी में आ गया हूं। यहां कुछ बहुत अच्छे लोग हैं — तुम्हारा

---

*पुराने कपड़े खरीदने और बेचने वालों को आम तौर से तातार कहते थे; और तातार एक जाति का नाम भी है।

**रूसी में यूक्रेन के रहने वालों को मज़ाक में 'खोखोल' कहते हैं।

बेटा और कुछ दूसरे लोग भी। इसलिए मेरा ख्याल है कि मैं तो यहीं रहूंगा," उसने अपनी मूंछों के बाल खींचते हुए कहा।

मां को वह बहुत अच्छा लगा और उसने उसके बेटे के बारे में जो प्रशंसा के शब्द कहे थे उनके लिए वह अपनी कृतज्ञता प्रकट करना चाहती थी!

"एक गिलास चाय पिओगे?" मां ने पूछा।

"अकेले?" उसने कंधे बिचकाकर उत्तर दिया। "औरों को भी आ जाने दो, तब हम सबकी खातिर एक साथ करना।"

उसकी इस बात ने मां को फिर अपने भय की याद दिला दी। "काश बाक़ी लोग भी इसके जैसे ही हों!" उसने सोचा।

एक बार फिर उसने बरसाती में किसी के क़दमों की आहट सुनी। दरवाज़ा खुला और मां फिर उठकर खड़ी हो गयी। लेकिन उसे यह देखकर आश्चर्य हुआ कि एक नौजवान लड़की ने रसोई में प्रवेश किया। उसका क़द कुछ छोटा और चेहरा किसानों जैसा सीधा-सादा था और उसने अपने बालों को एक ही चोटी में गूंध रखा था।

"क्या मुझे देर हो गयी?" लड़की ने कोमल स्वर में पूछा।

"नहीं तो," खोखोल ने दरवाज़े में से एक नज़र बाहर डालते हुए कहा।

"क्या पैदल आयी हो?"

"और क्या। आप पावेल मिखाइलोविच की मां हैं? सलाम! मेरा नाम नताशा है।"

"पूरा नाम क्या है?" मां ने पूछा।

"वासिल्येवना। और आपका?"

"निलोवना। पेलागेया निलोवना।"

"अब हम लोग एक-दूसरे से परिचित हो गये।"

"हां," मां ने जरा झटके के साथ लड़की की तरफ़ देखकर मुस्कराते हुए कहा।

"सरदी लग रही है?" खोखोल ने लड़की को कोट उतारने में सहायता देते हुए पूछा।

"बहुत! बाहर खेतों में इतनी तेज हवा है कि बस!"

उसकी आवाज़ बहुत सुरीली और साफ़ थी, मुंह छोटा-सा, होंट भरे-भरे, देखने में वह बिल्कुल खुबानी की तरह गोल और ताज़ी लगती थी। कोट वग़ैरह उतारने के बाद उसने अपने गुलाबी गालों को अपने छोटे-छोटे हाथों से रगड़ा जो सरदी के कारण सूज गये थे, और जल्दी से दूसरे कमरे में चली गयी, फ़र्श पर उसके जूतों की एड़ियों की आवाज़ साफ़ सुनायी दे रही थी।

"यह बर्फ़वाले जूते नहीं पहनती," मां ने अपने मन में यह बात अंकित कर ली।

"ब्र-र्र-र्र!" लड़की ने कांपते हुए कहा। "मैं तो सरदी के मारे बिल्कुल अकड़ गया।"

"लो मैं समावार गर्म किये देती हूं," मां ने जल्दी से रसोई में जाते हुए कहा। "एक मिनट ठहरो।"

उसे ऐसा प्रतीत हुआ मानो वह उस लड़की को बहुत समय से जानती है और उसके हृदय में उस लड़की के प्रति मां की ममता और प्यार जाग उठा। बग़लवाले कमरे में उन लोगों की बातें सुनते समय मां के होंटों पर एक मुस्कराहट नाच रही थी।

"नाखोदका, तुम क्या सोच रहे हो इतने ग़ौर से?" लड़की ने पूछा।

"कोई ख़ास बात नहीं," खोखोल ने शान्त भाव से उत्तर दिया। "इस विधवा की आंखें बड़ी अच्छी हैं, मैं सोच रहा था कि शायद मेरी मां की आंखें भी ऐसी ही रही होंगी। मैं अक्सर अपनी मां के बारे में सोचता हूं, मेरा ख्याल है कि वह ज़िन्दा है।"

"मगर तुमने तो कहा था कि वह मर गयी।"

"वह तो उस मां के बारे में कहा था जिसने मुझे पाला था। मैं अपनी मां की बात कर रहा हूं। वह शायद किएव की सड़कों पर कहीं भीख मांगती होगी। और शराब पीती होगी। और जब भी वह नशे में चूर हो जाती होगी तो पुलिसवालों के थप्पड़ खाती होगी।..."

"बेचारा," मां ने आह भरकर सोचा।

नताशा ने कोई बात बड़ी जल्दी से कोमल स्वर में और बड़े जोश के साथ कही। एक बार फिर खोखोल की आवाज़ गूंज उठी।

"तुम अभी बिल्कुल बच्ची हो — अभी दुनिया देखी नहीं है तुमने," वह बोला। "मनुष्य को इस संसार में लाना तो कठिन है ही पर उसे भला आदमी बनाना और भी कठिन है।"

"हाय बेचारा!" मां ने अपने मन में कहा, वह खोखोल से सांत्वना के दो शब्द कहने के लिए बेचैन हो रही थी। लेकिन इतने में दरवाज़ा धीरे-धीरे खुला और पुराने चोर दानिलो का बेटा निकोलाई वेसोवश्चिकोव अन्दर आया। निकोलाई सारी बस्ती में मिलनसार न होने की वजह से बदनाम था। वह हमेशा मुंह फुलाये सब से अलग-अलग रहता था और लोग इसी कारण उसको चिढ़ाते थे।

"क्यों, क्या है, निकोलाई?" मां ने आश्चर्य से पूछा।

"पावेल है?" उसने अपने चौड़े-से चेचक के दागों से भरे हुए चेहरे को हथेली से पोंछते हुए मां को सलाम किये बिना ही पूछा।

"नहीं!"

उसने कमरे के अन्दर एक नज़र डाली और फिर अन्दर चला गया।

"नमस्ते, कामरेड," उसने कहा।

"यह?" मां ने बड़े तिरस्कार के भाव से सोचा और उसे नताशा को उसकी तरफ़ इस प्रकार हाथ बढ़ाते देखकर आश्चर्य हुआ मानो वह उससे मिलकर बहुत खुश हुई हो।

निकोलाई के बाद दो आदमी और आये, दोनों बिल्कुल लड़के ही थे। मां उनमें से एक को जानती थी, जिसका नाक-नक़्शा बहुत सुडौल, बाल घुंघराले और माथा चौड़ा था, वह फ़ैक्टरी के पुराने मज़दूर सिज़ोव का भतीजा फ़्योदोर था। दूसरा लड़का बहुत शर्मीला था और उसके सीधे-सीधे बाल बिल्कुल चिपके रहते थे। मां उसे नहीं जानती थी पर वह कोई खतरनाक आदमी नहीं मालूम होता था। आखिरकार पावेल अन्दर आया, उसके साथ फ़ैक्टरी के दो नौजवान मज़दूर और थे जिन्हें मां जानती थी।

"समावार गरम कर रही हो?" पावेल ने बड़े प्यार से कहा। "धन्यवाद!"

"जाकर थोड़ी-सी वोद्का खरीद लाऊं?" मां ने पूछा, उसकी समझ में नहीं आ रहा था कि एक ऐसी चीज़ के लिए, जिसे वह स्वयं भी ठीक से नहीं जानती थी, वह कृतज्ञता कैसे प्रकट करे।

"नहीं, हम लोग शराब नहीं पीते," पावेल ने अत्यन्त शील मुस्कराहट के साथ उत्तर दिया।

मां को ऐसा लगा कि उसके बेटे ने जान-बूझकर इस बैठक के ख़तरे को बहुत बढ़ा-चढ़ाकर बयान किया था ताकि बाद में उसको लक्ष्य बनाकर खूब हंसें।

"क्या यही लोग — यही लोग हैं जिनसे मिलने की मनाही है?" उसने बहुत ही दबे स्वर में पूछा।

"हां यही हैं," पावेल ने जल्दी से दूसरे कमरे में जाते हुए उत्तर दिया।

"मैं नहीं मानती!" उसने बड़े प्यार से पीछे से पुकारकर कहा और अपने मन में सोचने लगी: "यह भी अभी तक कैसा नादान बच्चा है।"

६

जब समावार गरम हो गया तो मां उसे कमरे में लेकर गयी। अतिथि मेज़ के चारों तरफ़ बैठे हुए थे और नताशा कोने में लैम्प की रोशनी में एक किताब पढ़ रही थी।

"इस बात को समझने के लिए कि लोगों का जीवन इतना कठोर क्यों है..." नताशा ने कहा।

"और वे खुद इतने कठोर क्यों हैं..." खोखोल बीच में बोल उठा।

"...हमें यह मालूम करना चाहिये कि वे समाज के किस वर्ग में पैदा हुए हैं..."

"हां ज़रूर मालूम करो, मेरे बच्चो, फ़ौरन मालूम करो," मां ने चाय बनाते हुए कहा।

सबने बात करना बन्द कर दिया।

"मां, आख़िर तुम्हारा मतलब क्या है?" पावेल ने त्योरियां चढ़ाकर पूछा।

"मतलब?" मां ने नज़र उठाकर देखा और नबको अपनी तरफ़ देखता हुआ पाया।

"अरे, मैं तो यों ही अपने आप से बातें कर रही थी," मां ने खिसियाहट से बुदबुदाकर कहा। "मैं सोच रही थी कि अगर तुम लोग कोई बात मालूम ही करना चाहते हो तो क्यों न मालूम करो।"

नताशा हंस दी और पावेल भी खिलखिला पड़ा।

"मां जी, चाय के लिए धन्यवाद," गोबोव ने कहा।

"पहले पी लो, तब धन्यवाद देना," मां ने कहा और फिर अपने बेटे की तरफ़ देखकर बोली, "शायद मेरी वजह से तुम लोगों के काम में बाधा पड़ रही है।"

"मेज़बान की वजह से मेहमानों के काम में क्या बाधा पड़ सकती है?" नताशा ने उत्तर दिया, "लेकिन मुझे जल्दी से चाय दे दो। मैं सर से पांव तक कांप रही हूं और पैर तो मेरे बिल्कुल बरफ़ हो गये हैं।" उसके स्वर में बच्चों जैसी याचना थी।

"अभी लो, अभी," मां ने जल्दी से उत्तर दिया।

चाय पीकर नताशा ने ज़ोर से एक आह भरी, अपनी चोटी कंधे पर से उछाल दी और पीली जिल्दवाली सचित्र पुस्तक में से कुछ पढ़ने लगी। मां ने कोशिश की कि चाय बनाते हुए कोई शोर न हो और वह चुपचाप सुनती रही। उस लड़की की गूंजती हुई आवाज़ समावार की विचारमग्न सी गुनगुनाहट में घुलमिल गयी थी, कहानियों का एक क्रम चल रहा था, सब कहानियां ऐसे जंगली लोगों के बारे में थीं जो किसी ज़माने में गुफाओं में रहते थे और पत्थर से शिकार करते थे। बिल्कुल परियों की कहानियों जैसी थीं ये कहानियां। मां कनखियों से अपने बेटे को देखती रही, वह

पूछना चाहती थी कि ऐसी कहानियाँ ग़ैर-कानूनी क्यों ठहरायी गयी थीं। पर थोड़ी ही देर में वह जो कुछ पढ़ा जा रहा था उसे सुनते-सुनते उकता गयी और आंखें बचाकर इस प्रकार अतिथियों का लेखा-जोखा लेने लगी कि उन्हें और उसके बेटे को इसका पता न चलने पाये।

पावेल नताशा की बगल में बैठा था; वह उन सब लोगों में सबसे ज़्यादा ख़ूबसूरत था। नताशा झुकी हुई अपनी किताब पढ़ रही थी और बीच-बीच में अपनी कनपटियों पर से बालों की लटें पीछे हटा देती थी। अपना सिर झटककर और आवाज़ धीमी करके किताब की तरफ़ देखे बिना अपने चारों ओर बैठे हुए लोगों के चेहरों पर प्यार-भरी नज़र डालकर वह बीच-बीच में अपनी तरफ़ से भी कोई बात कहती थी। खोखोल मेज़ के एक सिरे पर फैलकर बैठा अपनी मूंछें नोच रहा था और आंखें भेंगी करके नाक से नीचे उन मूंछों के सिरे देखने का प्रयत्न कर रहा था। वेसोवश्चिकोव अपनी कुरसी पर डंडे की तरह सीधा तनकर बैठा हुआ था; वह अपनी दोनों हथेलियों से कसकर अपने घुटने दबाये हुए था और उसका चेचक के दाग़ों से भरा हुआ पतले होंटों वाला चेहरा, जिस पर भवें थीं ही नहीं, बिल्कुल भावहीन था जैसे वह नकाब पहने हो। चमकदार समावार में उसके चेहरे का जो प्रतिबिम्ब पड़ रहा था, उसी पर उसकी पतली-पलती आंखें अपलक जमी हुई थीं और ऐसा मालूम होता था कि शायद वह सांस भी नहीं ले रहा है। नताशा जो कुछ पढ़ रही थी उसे सुनते हुए नाटा फ़्योदोर बग़ैर आवाज़ किये अपने होंट हिला रहा था मानो पुस्तक के शब्दों को मन ही मन दुहरा रहा हो और उसका दोस्त घुटनों पर कुहनियां रखे और अपने गाल दोनों हथेलियों पर टिकाये कमर दोहरी किये

बैठा था, उसके होंटों पर एक विचारशील मुस्कराहट खेल रही थी। एक लड़का जो पावेल के साथ आया था उसके लाल रंग के घुघराले बाल और उल्लासपूर्ण कजी आंखें थीं। वह एक पल बैठ ही नहीं पाता था मानो कुछ कहना चाहता हो। दूसरा लड़का, जिसके बाल सुनहरे रंग के और बहुत छोटे कटे हुए थे, लगातार अपने सिर पर हाथ फेर रहा था और फ़र्श को घूर रहा था; मां को उसका चेहरा भी ठीक से दिखायी नहीं दे रहा था। कमरे में एक विचित्र-सा सुखकर वातावरण था। यह वातावरण कुछ अपरिचित-सा था; नताशा किताब पढ़ रही थी और मां को स्वयं अपनी जवानी के वे कोलाहलमय पार्टी और उन लड़कों की भद्दी बातें और क्रूर मज़ाक याद आ रहे थे जिनके मुंह से हमेशा वोद्का के भभके आते रहते थे। इन बातों को याद करके उसका हृदय आत्म-क्षोभ से संकुचित हो उठा।

उसे याद आया कि उसके पति के साथ उसकी मंगनी किस प्रकार हुई थी। इसी प्रकार की एक पार्टी में उसने उसे एक अंधेरे गलियारे में पकड़कर दीवार के सहारे जबर्दस्ती प्यार लिया था।

"मुझसे ब्याह करेगी?" उसने भारी आवाज में उससे पूछा था। उसे बहुत कष्ट हुआ था और उसने बहुत बुरा भी माना था पर वह बहुत बेरहमी से उसकी छातियों को पकड़ रहा था और उसके मुंह पर अपनी तप्त और आर्द्र सांसों की वर्षा करता रहा था।

अपने आपको उसके चंगुल से छुड़ाने का प्रयत्न करते हुए उसने खींचातानी भी की थी।

"सीधी खड़ी रहो!" उसने भेड़िये की तरह दांत निकालकर कहा। "मुझे जवाब दो, सुना कि नहीं?"

लज्जा और अपमान के कारण मां का दम फूल रहा था; वह कोई उत्तर न दे सकी थी।

इतने में किसी ने दरवाज़ा खोल दिया था और उसने धीरे-धीरे उसे छोड़ दिया था।

"मैं इतवार को तुम्हारे यहां पैग़ाम देकर किसी को भेजूंगा," उसने कहा था।

और उसने भेजा भी।

मां ने आंखें बंद करके एक गहरी आह भरी।...

"मैं जानना चाहता हूं कि लोगों को कैसे रहना चाहिए, न कि वे किस तरह रहते थे," वेसोवश्चिकोव का प्रतिरोध भरा स्वर सुनायी दिया।

"ठीक है," लाल बालोंवाले ने खड़े होकर कहा।

"नहीं, बिल्कुल नहीं!" फ़्योदोर बोला।

उनकी बहस में शब्द आग की लपटों की तरह लपक रहे थे। मां की समझ में नहीं आ रहा था कि वे किस बात पर इतना चिल्ला रहे थे। सबके चेहरे उत्तेजना से तमतमाये हुए थे, पर न तो कोई क्रोध में आपे से बाहर हुआ और न किसी ने उस भद्दी भाषा ही का प्रयोग किया जिससे वह भली भांति परिचित हो चुकी थी।

"लड़की के सामने शरमाते होंगे," उसने अपने मन में फ़ैसला किया।

जिस समय नताशा हर नौजवान को बड़े ध्यान से देख रही थी, मानो वे बिल्कुल बच्चे हों, उस समय मां को उसके चेहरे पर गंभीरता का भाव बहुत अच्छा लगा।

"ज़रा देर चुप रहिये, कामरेड," उसने सहसा चिल्लाकर कहा और वे सब चुप होकर उसकी तरफ़ देखने लगे।

